चक्षुर्मात्रग्राह्यो गुणो रूपम्। तच्च शुक्ल नील पीत-रक्त-हरित-कपिश-चित्रभेदात्सप्तविध। पृथिवीजलतेजोवृत्ति। तत्र पृथिव्यां सप्तविधम्। अभास्वरशुक्लं जले। भास्वरशुक्लं तेजसि।

रसनग्राह्या गुणो रसः। स च मधुराऽम्ल-लवण-कटु-कषाय-तिक्तभेदात्-षड्विधः, पृथिवीजलवृत्तिः।

तत्र पृथिव्यां षड्विधः। जले मधुर एव।

घ्राणग्राह्यो गुणो गन्धः।

स च द्विविधः-सुरभिरसुरभिश्च। पृथिवीमात्रवृत्तिः।

त्वगिन्द्रियमात्रग्राह्यो गुणः स्पर्शः। स च त्रिविधः-शीतो-ष्णाऽनुष्णाऽशीतभेदात। पृथिव्यप्तेजोवायुवृत्तिः।

तत्र शीतो जले। उष्णस्तेजसि। अनुष्णाऽशीतः-पृथिवीवाय्वोः।

रूपादिचतुष्टयं-पृथिव्यां पाकजमनित्यञ्च। अन्यत्राऽपाकजम्।

नित्यगत नित्यम्। अनित्यगतमनित्यम्।

एकत्वादिव्यवहारहेतुः सङ्ख्या। सा नवद्रव्यवृत्तिः-एकत्वादि-

---

जिस गुण का नेत्र से प्रत्यक्ष होता है वह रूप है। वह शुक्ल नील आदि भेद से सात प्रकार का है। वह रूप पृथिवी जल और तेज में रहता है। पर पृथिवी में सातों प्रकार का रूप है, जल में अभास्वर शुक्ल रूप (विना चमक वाला सफेद रंग) है, और तेज में भास्वर (चमकीला और प्रकाशक) शुक्ल रूप है।

जिह्वा (रसनेन्द्रिय) से जिस गुण का प्रत्यक्ष हो वह रस है। वह मधुर आदि भेद से छै ६ प्रकार का है। वह रस पृथिवी और जल में रहता है। परन्तु पृथिवी में छै प्रकार का रस है। जल में केवल एक मधुर रस ही है।

घ्राण इन्द्रिय (नाक) से जिस गुण का ज्ञान हो वह गन्ध है। वह गन्ध दो प्रकार का है—सुगन्ध और दुर्गन्ध। गन्ध केवल पृथिवी में ही रहता है।

केवल त्वगिन्द्रिय से जिस गुण का प्रत्यक्ष हो वह स्पर्श है। स्पर्श तीन प्रकार का है—शीत (ठंढा), उष्ण (गर्म), अनुष्णाशीत (न ठंढा न गरम)। वह स्पर्शपृथिवी जल तेज और वायु में रहता है। जल में शीतस्पर्श, तेज में उष्णस्पर्श, पृथिवी और वायु में अनुष्णाऽशीतस्पर्श।

पृथिवी में—रूप रस गन्ध स्पर्श—ये चारों गुण पाकज (अग्नि आदि तेज के संयोग से उत्पन्न होने वाले) हैं, और अनित्य हैं। और जल, तेज वायु में—रूप आदि चारों गुण अपाकज हैं। जल तेज वायु में रहने वाले रूप रस स्पर्श गुण नित्य और अनित्य—दोनों तरह के हैं। परमाणु में रहने वाले रूप आदि नित्य है, स्थूल जलादि गत रूप आदि तीनों गुण अनित्य हैं।

एक दो तीन इत्यादि व्यवहार का कारण संख्या है। संख्या नव द्रव्यों में रहती है। और वह एक से परार्ध तक है। उसमें एकत्व संख्या नित्य अनित्य दोनों तरह की

पराधंपर्यन्ता। एकत्वं नित्यमनित्यं च। नित्यगतं—नित्यम्। अनित्यगतमनित्यम्। द्वित्वादिकन्तु सर्वत्राऽनित्यमेव।

मानव्यवहाराऽसाधारणं कारणं परिमाणं,—नवद्रव्यवृत्ति।

तच्चतुर्विधम्—अणु, महद्, दीर्घं, ह्रस्वञ्चेति।

पृथग्व्यवहाराऽसाधारणकारणं पृथक्त्वं। सर्वद्रव्यवृत्ति।

संयुक्तव्यवहारहेतुः संयोगः। सर्वद्रव्यवृत्तिः।

संयोगनाशको गुणो विभागः। सर्वद्रव्यवृत्तिः।

पराऽपरव्यवहाराऽसाधारणकारणे परत्वा-परत्वे। पृथिव्यादिचतुष्टय-मनो-वृत्तिनी। ते च द्विविधे-दिक्कृते कालकृते चेति। दूरस्थे दिक्कृतं परत्वम्। समीपस्थे दिक्कृतमपरत्वम्। ज्येष्ठे कालकृतं परत्वं।

कनिष्ठे कालकृतमपरत्वम्।

आद्यपतनाऽसमवायिकारणं गुरुत्वम्। पृथिवी-जलवृत्ति।

आद्यस्यन्दनाऽसमवायिकारणं द्रवत्वम्। पृथिव्यप्तेजोवृत्ति। तद्द्विविधम्। सांसिद्धिकं नैमित्तिकञ्च। सांसिद्धिकं जले। नैमित्तकं पृथिवी-

---

है। परमाणु और आकाश आदि नित्यों में रहने वाला एकत्व नित्य है, घट, पट आदि अनित्य पदार्थों में रहने वाला एकत्व अनित्य है। द्वित्व आदि सङ्ख्या तो सभी अनित्य ही है।

सेर, दो सेर इत्यादि नापने-तौलने के व्यवहार में प्रधान हेतु परिमाण है। वह नवद्रव्यों में रहता है। परिमाण चार प्रकार का है-अणुत्व, महत्त्व, दीर्घत्व, और ह्रस्वत्व। यह घट पट से पृथक् है' इत्यादि व्यवहार का मुख्य हेतु पृथक्त्व है। यह नौ द्रव्यों में रहता है।

'ये दो पदार्थ मिले हुये हैं' इत्यादि व्यवहार का असाधारण कारण संयोग है। संयोग सभी ( नवों द्रव्यों में रहता है।

संयोग को नाश करने वाला गुण—विभाग है। वह भी नौ द्रव्यों में रहता है।

'यह पर(दूर)है' इस व्यवहार का हेतु परत्व है। 'यह अपर (समीप) है' इस व्यवहार का हेतु अपरत्व है। परत्व और अपरत्व ये दोनों पृथिवी जल तेज वायु और मन में रहते हैं। ये दो तरह के हैं। दिक्कृत और कालकृत। दूर स्थित घट आदि पदार्थ में दिक्कृत परत्व है। समीपस्थ पदार्थ में दिक्कृत अपरत्व है। ज्येष्ठ (बड़े) में कालकृत परत्व है, कनिष्ठ [छोटे] में कालकृत अपरत्व है।

आद्य पतन ( प्रथम गिरने ) का असमवायिकारण गुण गुरुत्व है। वह पृथिवी और जल में रहता है।

आद्य स्यन्दन (बहने) का असमवायिकारण गुण—द्रवत्व है। वह पृथिवी जल और तेज में रहता है। द्रवत्व दो प्रकार का है,- सांसिद्धिक (स्वाभाविक) और नैमित्तिक (अग्नि आदि तेज के संयोग से होने वाला)। सांसिद्धिक द्रवत्व जल में

तेजसोः। पृथिव्यां घृतादावग्निसंयोगजं द्रवत्वम्। तेजसि सुवर्णादौ।

चूर्णादिपिण्डीभावहेतुर्गुणः स्नेहः। जलमात्रवृत्तिः।

श्रोत्रग्राह्यो गुणः शब्दः। आकाशमात्रवृत्तिः। स द्विविधः। ध्वन्यात्मको, वर्णात्मकश्च। तत्र ध्वन्यात्मको–भेर्यादौ। वर्णात्मकः–संस्कृतभाषादिरूपः।

सर्वव्यवहारहेतुर्गुणो बुद्धिर्ज्ञानम्। सा द्विधा। स्मृतिरनुभवश्च।

संस्कारमात्रजन्यं ज्ञानं स्मृतिः।

तद्भिन्नं ज्ञानमनुभवः। स द्विविधो यथार्थोऽयथार्थश्च।

तद्वति तत्प्रकारकोऽनुभवो यथार्थः। सैव प्रमेत्युच्यते।

तदभाववति तत्प्रकारकोऽनुभवोऽयथार्थः। सैवाऽप्रमेत्युच्यते।

यथार्थानुभवश्चतुर्विधः। प्रत्यक्षानुमित्युपमितिशाब्दभेदात्।

तत्करणमपि चतुर्विधम्। प्रत्यक्षानुमानोपमानशब्दभेदात्।

---

रहता है। और नैमित्तिक द्रवत्व पृथिवी और तेज में रहता है। जैसे घृत लाक्षा मोम और सुवर्ण आदि पदार्थों में नैमित्तिक द्रवत्व है, क्योंकि उनमें अग्नि के संयोग से ही द्रवत्व होता है। और जल में स्वाभाविक द्रवत्व है।

चून, चूर्ण आदि पिसी हुई चीजों को मिलाकर गोली बनाने वाला गुण स्नेह है। वह स्नेह ( चिकनाहट ) केवल जल में ही रहता है।

जिस गुण का श्रोत्रेन्द्रिय ( कान ) से प्रत्यक्ष होता है, वह शब्द है। शब्द केवल आकाश में ही रहता है। वह दो प्रकार का है, ध्वनि और वर्ण। भेरी (नगाड़ा) आदि से उत्पन्न शब्द ध्वनि कहलाता है। कण्ठ से उत्पन्न शब्द को वर्ण कहते हैं।

सभी प्रकार के व्यवहार में जो गुण कारण है, वह बुद्धि और ज्ञान कहलाता है। बुद्धि दो तरह की है–स्मरण और अनुभव।

जो ज्ञान संस्कार मात्र से उत्पन्न होता है, उसका नाम स्मरण है।

उससे भिन्न जो ज्ञान है, वह अनुभव है। उसे प्रमा भी कहते हैं। वह अनुभव दो प्रकार का है–यथार्थ ( सच्चा ) और अयथार्थ ( झूठा )। जो पदार्थ वास्तव में जैसा है उसे वैसे ही समझना यथार्थ ज्ञान है। जैसे घड़े को घड़ा, सोने को सोना और चांदी को चांदी समझना।

जो वस्तु वास्तव में उस प्रकार की न हो, उसे वैसी समझना 'अयथार्थ अनुभव' है। जैसे पीतल को देखकर उसे सोना समझना, शुक्ति ( सीप ) को चमक के कारण चान्दी समझना। रस्सी को साँप समझना।

वह यथार्थ अनुभव (ज्ञान) चार प्रकार का है–प्रत्यक्ष, अनुमिति, उपमिति और शाब्दबोध। उनके कारण (असाधारण कारण) भी चार प्रकार के हैं–प्रत्यक्ष (इन्द्रियां), अनुमान ( व्याप्तिज्ञान या लिङ्गपरामर्श ), उपमान ( सादृश्यज्ञान ) और शब्द।

असाधारणं कारणं करणम् ।

कार्यानियतपूर्ववृत्ति कारणम् ।

कार्यं प्रागभावप्रतियोगि ।

कारणं त्रिविधं—समवाय्यसमवायिनिमित्तभेदात् ।

यत्समवेतं कार्यमुत्पद्यते तत्समवायिकारणम् । यथा—तन्तवः पटस्य । पटश्च—स्वगतरूपादेः ।

कार्येण कारणेन वा सहैकस्मिन्नर्थे समवेतं सत् कारणम्—असमवायिकारणम् । यथा तन्तुसंयोगः—पटस्य । तन्तुरूपं-पटरूपस्य ।

तदुभयभिन्नं कारणं-निमित्तकारणम् । यथा तुरीवेमादिकं पटस्य ।

तदेतत्त्रिविधकारणमध्ये यदसाधारणं कारणं तदेव करणम् ।

तत्र प्रत्यक्षज्ञानकरणं प्रत्यक्षम् ।

[ ज्ञानाऽकरणकं ज्ञानं प्रत्यक्षम् ] ।

इन्द्रियार्थसन्निकर्षजन्यं ज्ञानं प्रत्यक्षम् ।

---

असाधारण कारण को 'करण' कहते हैं ।

जो घट आदि कार्यों की उत्पत्ति के पहिले अवश्य रहे, वह 'कारण' कहलाता है । जैसे घट के कारण—दण्ड चक्र कुलाल आदि ।

जो पदार्थ प्रागभाव का प्रतियोगी हो—अर्थात् जो उत्पन्न होने वाला हो वह 'कार्य' कहलाता है । जैसे घट आदि ।

कारण तीन प्रकार का है—समवायि कारण, असमवायि कारण, और निमित्त कारण ।

जिस द्रव्य में समवाय सम्बन्ध से कार्य उत्पन्न हो वह 'समवायिकारण' है । जैसे घट का समवायिकारण कपाल है । पट ( कपड़े ) का समवायिकारण तन्तु (सूत) है। और पट (वस्त्र)—अपने रूप (सफेदी आदि) का समवायिकारण है ।

कार्य या कारण के साथ एक अधिकरण ( स्थान ) में समवाय सम्बन्ध से वर्त्तमान होकर जो कारण रहे वह 'असमवायिकारण' है । जैसे तन्तु का रूप पट के रूप के प्रति असमवायिकारण है ।

समवायिकारण और असमवायिकारण से भिन्न जो कारण है, वह 'निमित्त कारण' है । जैसे घट के प्रति दण्ड चक्र आदि । पट के प्रति तुरी वेमा (जुलाहे के औजार ) आदि ।

इन तीनों कारणों में जो असाधारण हो, उसे 'करण' कहते हैं ।

प्रत्यक्ष ज्ञान का असाधारण कारण 'प्रत्यक्ष प्रमाण' ( चक्षु आदि इन्द्रियाँ ) है । जिस ज्ञान में ज्ञान करण न हो, वह ज्ञान प्रत्यक्ष ज्ञान है ।

चक्षु आदि इन्द्रियों के और घट पट आदि विषयों के सन्निकर्ष ( सम्बन्ध )

तद् द्विविधम् । निर्विकल्पकं, सविकल्पकं चेति ।
तत्र-निष्प्रकारकं ज्ञानं निर्विकल्पकम् ।
सप्रकारकं ज्ञानं—सविकल्पकम् ।
यथा 'डित्थोऽयं' 'ब्राह्मणोऽयं' 'श्यामोऽय' मिति ।

प्रत्यक्षज्ञानहेतुरिन्द्रियार्थसन्निकर्षः षड्विधः । संयोगः, संयुक्तसमवायः, संयुक्तसमवेतसमवायः, समवायः, समवेतसमवायो, विशेषणविशेष्यभावश्चेति ।

चक्षुषा घटप्रत्यक्षजनने—संयोगः सन्निकर्षः ।

घटरूपप्रत्यक्षजनने—संयुक्तसमवायः सन्निकर्षः । चक्षुःसंयुक्ते घटे रूपस्य समवायात् ।

रूपत्वसामान्यप्रत्यक्षे—संयुक्तसमवेतसमवायः सन्निकर्षः । चक्षुःसंयुक्ते घटे रूपं समवेतं, तत्र रूपत्वस्य समवायात् ।

श्रोत्रेण शब्दसाक्षात्कारे—समवायः सन्निकर्षः । कर्णविवरवर्त्या-

---

से जो ज्ञान हो वह 'प्रत्यक्ष' है ।

प्रत्यक्ष दो प्रकार का है—निर्विकल्पक और सविकल्पक । जिस ज्ञान में विशेषण विशेष्य और सम्बन्ध का-('यह विशेषण है' 'यह विशेष्य है'-यह विशेषण विशेष्य का सम्बन्ध है' ऐसा ) ज्ञान न हो, वह ज्ञान 'निर्विकल्पक' है ।

जिस ज्ञान में विशेषण विशेष्य और उसका सम्बन्ध विषय हों वह ज्ञान 'सविकल्पक' है । जैसे-('यह डित्थ काठ का हाथी, या घोड़ा') है, 'यह ब्राह्मण है' 'यह श्याम है'–इत्यादि ज्ञान 'सविकल्पक' हैं ।

विषय—घट आदि-का और चक्षु आदि इन्द्रियों का सन्निकर्ष (सम्बन्ध) प्रत्यक्षज्ञान का कारण है । यह सन्निकर्ष छै ६ प्रकार का है । १ संयोग, २ संयुक्तसमवाय, ३ संयुक्तसमवेतसमवाय, ४ समवाय, ५ समवेतसमवाय, ६ विशेषणविशेष्यभाव ।

(१) आँख से होनेवाले घट आदि के प्रत्यक्ष ज्ञान में 'संयोग' संन्निकर्ष हैं ।

(२) घट पट आदि के लाल काले पीले आदि रंगों का चक्षु से प्रत्यक्ष ज्ञान करने में 'संयुक्तसमवाय' सन्निकर्ष है । क्योंकि चक्षु से संयुक्त हुआ घट, उसमें लाल पीला आदि रंग समवाय सम्बन्ध से रहता है ।

(३) घटपटादिगत रूप में रहने वाली रूपत्वजाति का चक्षु से जो प्रत्यक्ष होता है, उसमें 'संयुक्तसमवेतसमवाय' संन्निकर्ष है । क्योंकि–चक्षु से संयुक्त हुआ घट, उसमें समवेत हुआ–रूप, उसमें समवेत है रूपत्व ।

(४) कान से शब्द के प्रत्यक्ष में 'समवाय' सन्निकर्ष है । क्योंकि कान के छिद्र में जो आकाश ( अवकाश ) है, वही श्रोत्रेन्द्रिय है, और शब्द आकाश का गुण है । गुण और गुणी का समवाय सम्बन्ध होता है । अतः श्रोत्र का शब्द से समवाय सम्बन्ध है ।

(५) श्रोत्र इन्द्रिय से शब्दगत शब्दत्व-जाति के प्रत्यक्ष ज्ञान करने में 'समवेत-

काशस्य श्रोत्रत्वात्, शब्दस्याकाशगुणत्वात्, गुणिगुणिनोश्च समवायात्।

शब्दत्वसाक्षात्कारे समवेतसमवायः सन्निकर्षः। श्रोत्रसमवेते शब्दे शब्दत्वस्य समवायात्।

अभावप्रत्यक्षे विशेषणविशेष्यभावः सन्निकर्षः। 'घटाभाववद् भूतल'-मित्यत्र चक्षुःसंयुक्ते भूतले घटाऽभावस्य विशेषणत्वात्।

एवं सन्निकर्षषट्कजन्यं ज्ञानं प्रत्यक्षम्। तत्करणमिन्द्रियम्।

तस्मादिन्द्रियं प्रत्यक्षप्रमाणमिति सिद्धम्। इति प्रत्यक्षम्।

## अथ अनुमानखण्डम्।

अनुमितिकरणमनुमानम्।

परामर्शजन्यं ज्ञानमनुमितिः।

व्याप्तिविशिष्टपक्षधर्मताज्ञानं परामर्शः।

यथा 'वह्निव्याप्यधूमवानयं पर्वत' इति ज्ञानं परामर्शः।

तज्जन्यं—'पर्वतो वह्निमा'निति ज्ञानमनुमितिः।

'यत्र यत्र धूमस्तत्र तत्राऽग्नि'रिति साहचर्यनियमो व्याप्तिः।

---

समवाय' सन्निकर्ष है। क्योंकि-श्रोत्र में समवेत ( समवायसम्बन्ध से रहनेवाला ) शब्द है; उसमें शब्दत्वजाति समवाय सम्बन्ध से रहती है।

( ६ ) घटाभाव पटाभाव आदि अभावों का चक्षु आदि इन्द्रियों से प्रत्यक्ष करने में विशेष्य-विशेषणभाव संनिकर्ष है। क्योंकि 'घटाभाववद् भूतलम्' इस जगह में चक्षु से संयुक्त हुआ भूतल, वह विशेष्य है, उसमें घटाभाव विशेषण[1] है। 'भूतले घटाभावः' यहाँ पर चक्षुःसंयुक्त भूतल है, वह विशेषण है, और घटाऽभाव विशेष्य[2] है।

इस प्रकार पूर्वोक्त छै ६ सन्निकर्षों से जो ( इन्द्रियों से ) ज्ञान होता है, वह 'प्रत्यक्ष' कहा जाता है। इस ज्ञान की करण चक्षु आदि इन्द्रियाँ हैं, अतः इन्द्रियाँ ही प्रत्यक्षप्रमाण कहलाती हैं। क्योंकि-प्रत्यक्षज्ञान रूप जो प्रत्यक्षप्रमाण है, उसका करण ( इन्द्रियाँ ) ही 'प्रत्यक्ष प्रमाण' होता है।

अनुमिति का करण अनुमान कहलाता है।

परामर्श ज्ञान से उत्पन्न जो ज्ञान वह अनुमिति कहलाता है।

'व्याप्ति विशिष्ट हेतु ( धूम आदि ) पक्ष ( पर्वत आदि ) में है' इस ज्ञान को 'परामर्श' कहते हैं। जैसे—'यह पर्वत अग्निव्याप्य ( अग्निव्याप्ति विशिष्ट ) धूम वाला है'—यह ज्ञान परामर्श है। और इस परामर्श से उत्पन्न 'पर्वत में वह्नि है'—यह ज्ञान ही अनुमिति है।

'जहाँ जहाँ धूम रहता है वहाँ वहाँ अग्नि अवश्य रहता है' इस साहचर्य नियम को व्याप्ति कहते हैं।

---

१ अतः यहाँ विशेषणभाव ( विशेषणता ) संनिकर्ष है।

२ अतः यहाँ विशेष्यभाव ( विशेष्यता ) संनिकर्ष है।

व्याप्यस्य पर्वतादिवृत्तित्वं—पक्षधर्मता ।

अनुमानं द्विविधं-स्वार्थं परार्थञ्च ।

तत्र-स्वार्थं—स्वानुमितिहेतुः । तथा हि—स्वयमेव भूयो दर्शनेन 'यत्र यत्र धूमस्तत्र तत्राग्नि'रिति महानसादौ व्याप्तिं गृहीत्वा, पर्वतसमीपं गतस्तद्गते चाऽग्नौ सन्दिहानः, पर्वते धूमं पश्यन् व्याप्तिं स्मरति-'यत्र यत्र धूमस्तत्र तत्राऽग्निः' इति । तदनन्तरं 'वह्निव्याप्यधूमवानयं पर्वतः' इति ज्ञानमुत्पद्यते । अयमेव 'लिङ्गपरामर्श' इत्युच्यते । तस्मात् 'पर्वतो वह्निमा'निति ज्ञानमनुमितिरुत्पद्यते । तदेतत्—स्वार्थाऽनुमानम् ।

यत्तु स्वयं धूमादग्निमनुमाय परप्रतिपत्त्यर्थं पञ्चावयववाक्यं प्रयुज्यते तत्—परार्थानुमानम् ।

यथा 'पर्वतो वह्निमान्', 'धूमवत्त्वात्', 'यो यो धूमवान्स स वह्निमान्', 'यथा महानसम्', 'तथा चायम्', 'तस्मात्तथे' ति ।

अनेन प्रतिपादिताल्लिङ्गात्परोऽप्यग्निं प्रतिपद्यते ।

---

व्याप्तिविशिष्ट धूम आदि का पर्वत आदि पक्षमें रहना पक्षधर्मता कहलाता है।

वह अनुमान (अनुमिति करण) दो प्रकार का है-स्वार्थानुमान, परार्थानुमान।

स्वयं अपने (अनुमान कर्त्ता)को जिस हेतु से अनुमिति हो, उसे स्वार्थानुमान कहते हैं । जैसे-कोई व्यक्ति महानस ( रसोईघर ) आदि में धूम और वह्नि के साहचर्य (एक साथ रहने) को बारंवार देखकर-'जहाँ धूवाँ रहता है, वहाँ अग्नि अवश्य रहता है' इस प्रकार व्याप्ति का निश्चय करके, पर्वत के पास जाकर-'इसमें अग्नि है या नहीं ?' इस प्रकार सन्देह करता है। पश्चात् उस पर्वत में धूम को देखकर-वही व्यक्ति 'जहाँ धूम रहता है, वहाँ अग्निभी अवश्य रहता है'इस व्याप्ति को स्मरण करता है। तब उसे 'वह्निव्याप्यधूमवाला यह पर्वत है'—यह ज्ञान (लिङ्गपरामर्श) उत्पन्न होता है । इस ज्ञान से उस व्यक्ति को 'पर्वत में अग्नि है' यह ज्ञान उत्पन्न होता है । यही स्वार्थानुमिति कहलाती है । इस ज्ञान का हेतु जो-'वह्निव्याप्य धूमवाला यह पर्वत है' यह लिङ्ग परामर्श है, वही 'स्वार्थानुमान' है। क्योंकि जिस ज्ञान से द्रष्टा को स्वयं अनुमिति हो,वह ज्ञान ही स्वार्थानुमान होता है।

और स्वयं धूम से अग्निका अनुमान करके दूसरे पुरुष को समझाने के लिए जो पञ्चावयव वाक्य ( -'पर्वतो वह्निमान् धूमात्' इत्यादि वाक्य ) का प्रयोग किया जाय वह 'परार्थानुमान' है । जैसे-'पर्वत में वह्नि है', 'क्योंकि इसमें धूम है', 'जहाँ जहाँ धूम देख पड़ता है वहाँ वहाँ अग्नि जरूर रहता है, जैसे रसोईघर में' 'और इस पहाड़ में भी धूवाँ देख पड़ता है' 'अतः इसमें भी अग्नि अवश्य है !' इस प्रकार बताए हुए लिङ्ग ( धूम )-से सुनने वाले मध्यस्थ को भी 'पर्वत में अग्नि है'-यह अनुमिति हो जाती है ।

प्रतिज्ञाहेतूदाहरणोपनयनिगमनानि पञ्चावयवाः।

'पर्वतो वह्निमा'निति प्रतिज्ञा। 'धूमवत्त्वा'दिति हेतुः। 'यो यो धूमवान्, स स वह्निमा'नित्युदाहरणम्। 'तथा चाय'मित्युपनयः। 'तस्मात्तथे' ति निगमनम्।

स्वार्थाऽनुमितिपरार्थानुमित्योर्लिङ्गपरामर्श एव करणम्।

तस्माल्लिङ्गपरामर्शोऽनुमानम्।

लिङ्गं त्रिविधम्–अन्वयव्यतिरेकि, केवलान्वयि, केवलव्यतिरेकि चेति।

अन्वयेन, व्यतिरेकेण च व्याप्तिमत्—अन्वयव्यतिरेकि।

यथा—वह्नौ साध्ये धूमवत्त्वम्।

'यत्र धूमस्तत्राऽग्निर्यथा महानस'मित्यन्वयव्याप्तिः।

'यत्र वह्निर्नास्ति तत्र धूमोऽपि नास्ति यथा ह्रदे'–इति व्यतिरेकव्याप्तिः।

अन्वयमात्रव्याप्तिकं—केवलान्वयि।

यथा 'घटोऽभिधेयः, प्रमेयत्वात्पटवत्'। अत्र प्रमेयत्वाभिधेयत्वयोर्व्यतिरेकव्याप्तिर्नास्ति, सर्वस्यापि प्रमेयत्वादभिधेयत्वाच्च।

व्यतिरेकमात्रव्याप्तिकं—केवलव्यतिरेकि। यथा 'पृथिवी इतरेभ्यो

---

प्रतिज्ञा, हेतु, उदाहरण, उपनयन, निगमन ये पाँच अवयव कहलाते हैं।

'पर्वतो वह्निमान्' (पहाड़ पर अग्नि है)—यह प्रतिज्ञा है। 'धूमात्' (क्योंकि वहाँ धूम है) यह हेतु है। 'यो यो धूमवान्, स स वह्निमान्, यथा महानसम्' ('जहाँ २ धूम होता है, वहाँ २ अग्नि भी रहता है, जैसे रसोई घर में') यह उदाहरण है। 'तथा चायम्' (यह पहाड़ भी वह्निव्याप्यधूमवाला है)—यह उपनय है। 'तस्मात्तथा' (इसलिए यह पर्वत भी वह्निवाला है)–यह निगमन है।

स्वार्थानुमिति और परार्थानुमिति इन दोनों का करण (असाधारण कारण) लिङ्गपरामर्श है। और अनुमिति का करण ही अनुमान होता है, अतः 'वह्नि-व्याप्यधूमवान् पर्वतः' यह लिङ्गपरामर्श ही अनुमान प्रमाण कहलाता है।

लिङ्ग (हेतु) तीन प्रकार का है–अन्वयव्यतिरेकी, केवलान्वयी, केवलव्यतिरेकी।

जिस हेतु में अन्वयव्याप्ति और व्यतिरेकव्याप्ति ये दोनों व्याप्ति हों, वह 'अन्वयव्यतिरेकी' हेतु है। जैसे वह्नि की अनुमिति में धूम हेतु अन्वयव्यतिरेकी है। 'जहाँ धूम है, वहाँ वह्नि है, जैसे रसोईघर में' यह अन्वयव्याप्ति है। 'जहाँ वह्नि नहीं है, वहाँ धूम नहीं है' जैसे तालाब में'–यह व्यतिरेक (अभाव की) व्याप्ति है।

जिस हेतु में केवल अन्वय व्याप्ति ही हो, वह केवलान्वयी है। जैसे 'घटोऽ-भिधेयः प्रमेयत्वात्, पटवत्' इस स्थल में है प्रमेयत्व हेतु केवलान्वयी है। क्योंकि अभिधेयत्व और प्रमेयत्व सभी पदार्थों में है और उसका अभाव कहीं नहीं है।

जिसमें केवल व्यतिरेकव्याप्ति हो, वह हेतु केवलव्यतिरेकी है। जैसे–पृथिवी

भिद्यते, गन्धवत्त्वात्, यदितरेभ्यो न भिद्यते' न तद्गन्धवत्-यथा जलम्, न चेयं तथा, तस्मान्न तथे'ति। अत्र 'यद् गन्धवत् तदितरभिन्नम्' इत्यन्वयदृष्टान्तो नास्ति, पृथिवीमात्रस्य पक्षत्वात्।

सन्दिग्धसाध्यवान्—पक्षः। यथा धूमवत्त्वे हेतौ—पर्वतः।

निश्चितसाध्यवान् सपक्षः। यथा तत्रैव—महानसम्।

सव्यभिचार—विरुद्ध—सत्प्रतिपक्षा—ऽसिद्ध—बाधिताः पञ्च हेत्वाभासाः।

सव्यभिचारोऽनैकान्तिकः।

स त्रिविधः—साधारणाऽसाधारणाऽनुपसंहारिभेदात्।

तत्र—साध्याऽभाववद्वृत्तिः साधारणोऽनैकान्तिकः। यथा 'पर्वतो वह्निमान्, प्रमेयत्वा'दिति। प्रमेयत्वस्य वह्न्यभाववति ह्रदे विद्यमानत्वात्।

---

इतर पदार्थों से (जलादि से) भिन्न है, क्योंकि उस (पृथिवी) में गन्ध रहता है। और जो पदार्थ जलादि इतर पदार्थों से अलग नहीं है, उसमें गन्ध नहीं होता, जैसे जल में। और पृथिवी तो गन्धशून्य है नहीं, अतः जलादि इतर पदार्थों से वह भिन्न है। इस इतरभेदसाध्यक अनुमिति में–( 'जो गन्ध वाला है वह इतर पदार्थों से भिन्न है' ऐसा ) अन्वय दृष्टान्त नहीं है, क्योंकि यहाँ तो पृथिवीमात्र को ही पक्ष बना लिया है।

जिसमें साध्य का सन्देह हो वह पक्ष है।
जैसे धूम हेतु वाले स्थल में पर्वत पक्ष है।
जिसमें साध्य का निश्चय हो वह सपक्ष है। जैसे उसी जगह ('पर्वतो वह्निमान् धूमात्' इस स्थल में) महानस सपक्ष ( दृष्टान्त ) है। जिसमें साध्य के अभाव का निश्चय हो, वह विपक्ष है। जैसे धूमहेतुक स्थल में ह्रद (झील) आदि।

जो वास्तविक हेतु न हो पर हेतु की तरह मालूम हों वे हेत्वाभास कहलाते हैं। वह हेत्वाभास पाँच प्रकार का है, सव्यभिचार, विरुद्ध, सत्प्रतिपक्ष, असिद्ध, और बाधित।

सव्यभिचार—जिसको अनैकान्तिक भी कहते हैं–तीन प्रकार है। साधारण, असाधारण, अनुपसंहारी।

साध्य के अभाव में भी रहने वाले हेतु को साधारण हेतु कहते हैं। जैसे 'पर्वतो वह्निमान्, प्रमेयत्वात्' इस स्थल में प्रमेयत्व हेतु साध्याभावाधिकरण ( वह्न्यभावाधिकरण ) जलाशय ( तालाब आदि ) में भी रहता है, अतः वह साधारण = अनैकान्तिक है।

सर्वसपक्षविपक्षव्यावृत्तः पक्षमात्रवृत्तिरसाधारणः।

यथा 'शब्दो नित्यः, शब्दत्वा' दिति। शब्दत्वं सर्वेभ्यो नित्येभ्योऽनित्येभ्यश्च व्यावृत्तं, शब्दमात्रवृत्ति।

अन्वयव्यतिरेक-दृष्टान्तरहितोऽनुपसंहारी।

यथा 'सर्वमनित्यं, प्रमेयत्वा'दिति। अत्र सर्वस्यापि पक्षत्वाद्-दृष्टान्तो नास्ति।

साध्याऽभावव्याप्तो हेतुर्विरुद्धः। यथा शब्दो नित्यः, कृतकत्वा'-दिति। कृतकत्वं हि नित्यत्वाऽभावेनाऽनित्यत्वेन व्याप्तम्।

साध्याभावसाधकं हेत्वन्तरं यस्य स सत्प्रतिपक्षः। यथा 'शब्दो नित्यः, श्रावणत्वाच्छब्दत्ववत्'। 'शब्दोऽनित्यः, कार्यत्वाद्घटवत्'।

असिद्धस्त्रिविधः। आश्रयाऽसिद्धः, स्वरूपाऽसिद्धो, व्याप्यत्वाऽसिद्धश्चेति।

आश्रयाऽसिद्धो यथा- 'गगनारविन्दं सुरभि, अरविन्दत्वात्, सरोजाऽरविन्दवत्। अत्र गगनारविन्दमाश्रयः, स च नास्त्येव।

---

जो हेतु—सभी सपक्षों में तथा विपक्षों में न रहे, किन्तु केवल पक्षमात्र में ही रहे वह हेतु असाधारण है। जैसे 'शब्दो नित्यः, शब्दत्वात्'—इस जगह शब्दत्वरूप हेतु सपक्ष और विपक्षों में [ नित्य और अनित्य पदार्थों में ] नहीं रहता है, किन्तु शब्दरूप पक्ष [ सन्दिग्धसाध्यवान् ] में ही रहता है। अतः यह असाधारण हेतु हुआ।

जिस हेतु में अन्वय और व्यतिरेक दृष्टान्त न हो, वह अनुपसंहारी है। जैसे 'सर्वमनित्यं, प्रमेयत्वात्' इस स्थल में सभी पदार्थ पक्ष के अन्तर्भूत हैं, अतः कोई भी दृष्टान्त नहीं है।

जो हेतु साध्याभाव से व्याप्त है, वह 'विरुद्ध' कहलाता है। जैसे 'शब्दो नित्यः, कृतकत्वात्' इस स्थल में कृतकत्व (कार्यत्व) हेतु नित्यत्वाभाव (अनित्यत्व) से व्याप्त है।

जिस हेतु के साध्य के अभाव को सिद्ध करने वाला दूसरा हेतु विद्यमान हो-वह सत्प्रतिपक्ष कहलाता है। जैसे 'शब्दो नित्यः, श्रावणत्वात्'—इस स्थल में 'शब्दोऽनित्यः, कार्यत्वात् घटवत्' यह कार्यत्वहेतु साध्याभाव ( अनित्यत्व ) का साधक बैठा है, अतः श्रावणत्वहेतु सत्प्रतिपक्षित है।

असिद्ध तीन प्रकार का है- आश्रयाऽसिद्ध, स्वरूपाऽसिद्ध और व्याप्यत्वासिद्ध। 'गगनारविन्दं सुरभि, कमलत्वात्, सरोजाऽरविन्दवत्' ( आकाशकमल सुगन्धि है, क्योंकि वह कमल है तालाब के कमल की तरह ) इस स्थल में आकाशकमलरूप आश्रय ही अप्रसिद्ध है। क्योंकि आकाश में कमल होता ही नहीं है। अतः यह आश्रयासिद्ध का उदाहरण है।

स्वरूपाऽसिद्धो यथा—'शब्दो गुणश्चाक्षुषत्वात्, रूपवत्।'
अत्र चाक्षुषत्वं शब्दे नास्ति, शब्दस्य श्रावणत्वात्।
सोपाधिको हेतुर्व्याप्यत्वाऽसिद्धः।
साध्यव्यापकत्वे सति, साधनाऽव्यापकत्वमुपाधिः।
साध्यसमानाधिकरणात्यन्ताभावाप्रतियोगित्वं साध्यव्यापकत्वम्। साधनवन्निष्ठात्यन्ताऽभावप्रतियोगित्वं-साधनाऽव्यापकत्वम्।
यथा—'पर्वतो धूमवान्, वह्निमत्त्वा'दित्यत्रार्द्रेन्धनसंयोग उपाधिः। तथाहि—यत्र धूमस्तत्रार्द्रेन्धनसंयोग इति साध्यव्यापकत्वम्। यत्र वह्निस्तत्रार्द्रेन्धनसंयोगो नास्ति-अयोगोलके आर्द्रेन्धनसंयोगाऽभावादिति—साधनाऽव्यापकता।
एवं साध्यव्यापकत्वे सति, साधनाऽव्यापकत्वादार्द्रेन्धनसंयोग उपाधिः। सोपाधिकत्वाद्वह्निमत्त्वं व्याप्यत्वाऽसिद्धम्।
यस्य साध्याऽभावः प्रमाणाऽन्तरेण निश्चितः स बाधितः। यथा—'वह्निरनुष्णो द्रव्यत्वा' दिति। अत्राऽनुष्णत्वं साध्यं, तदभाव उष्णत्वं स्पर्शनप्रत्यक्षेण गृह्यते इति बाधितत्वम्। व्याख्यातमनुमानम्।

---

'शब्दो गुणः चाक्षुषत्वात्' इस स्थल के शब्द में चाक्षुषत्व (आखोंसे देखे जाने लायक) वह धर्म है ही नहीं, क्योंकि शब्द तो कानों से सुना जाता है, न कि आँखों से देखा जाता है। अतः यह स्वरूपाऽसिद्ध का उदाहरण है। क्योंकि-शब्द में चाक्षुषत्वरूप ही असिद्ध है।

जो हेतु उपाधि के सहित हो, उसका नाम व्याप्यत्वाऽसिद्ध है।

जो साध्य का व्यापक हो और हेतु का अव्यापक हो, वह उपाधि कहलाता है। साध्य के अधिकरण में रहने वाले अभाव का जो प्रतियोगी न हो वह 'साध्य-व्यापक' कहलाता है। जो हेतु के अधिकरण में रहने वाले अभाव का प्रतियोगी हो वह 'साधनाऽव्यापक' कहलाता है।

जैसे 'धूमवान् वह्नेः' इस स्थल में आर्द्रेन्धनसंयोग (अग्नि में गीली लकड़ी का सम्बन्ध) उपाधि है। क्योंकि—जहां २ धूम है, वहां २ आर्द्रइन्धन (गीली लकड़ी) का संयोग है, अतः आर्द्रेन्धनसंयोग साध्य (धूम) का व्यापक है। और जहां २ अग्नि है, वहां २ सभी जगह आर्द्रेन्धनसंयोग नहीं है, जैसे आग से लाल लोहे के गोले में, अतः आर्द्रेन्धन संयोग हेतु का अव्यापक भी है। अतः साध्य का व्यापक और हेतु का अव्यापक होने से 'आर्द्रेन्धनसंयोग' 'उपाधि' हुआ। और उपाधि सहित होने से धूमसाध्यक वह्नि रूप हेतु व्याप्यत्वाऽसिद्ध हुआ।

जिस हेतु के साध्यका अभाव (साध्याभाव) प्रमाणान्तरसे निश्चित हो, वह हेतु बाधित है। जैसे 'वह्निःअनुष्णः, द्रव्यत्वात्' इस स्थल में अनुष्णत्व रूप साध्यका अभाव-(उष्णत्व)—प्रत्यक्षरूप प्रमाण से ही सिद्ध है, अतः वह हेतु बाधित है।

## अथ उपमानपरिच्छेदः ।

उपमितिकरणमुपमानम् । सञ्ज्ञासञ्ज्ञिसम्बन्धज्ञानमुपमितिः। तत्करणं-सादृश्यज्ञानम् । तथा हि–कश्चिद् गवयपदार्थमजानन् कुतश्चिदारण्यकपुरुषाद् 'गोसदृशो गवय' इति श्रुत्वा, वनं गतो वाक्यार्थं स्मरन् गोसदृशं पिण्डं पश्यति, तदनन्तरम्—'असौ गवयशब्दवाच्य' इत्युपमितिरुत्पद्यते ।

* इत्युपमानम् *

## अथ शब्दपरिच्छेदः ।

आप्तवाक्यं शब्दः । आप्तस्तु–यथार्थवक्ता ।

वाक्यं-पदसमूहः, यथा 'गामानये'ति ।

शक्तं—पदम् । 'अस्मात्पदादयमर्थो बोद्धव्य' इतीश्वरसङ्केतः शक्तिः ।

आकाङ्क्षा, योग्यता, संनिधिश्च—वाक्यार्थज्ञाने हेतुः ।

पदस्य पदान्तरव्यतिरेकप्रयुक्तान्वयाऽननुभावकत्वमाकाङ्क्षा ।

---

* सरला *

उपमिति का करण 'उपमान' कहलाता है ।

पद और पदार्थ इन दोनों का जो वाच्यवाचकभाव रूप सम्बन्ध है—उसका ज्ञान ही उपमिति है ।

उस उपमिति का करण सादृश्यज्ञान है। (अतः सादृश्यज्ञान ही 'उपमान' है)।

जैसे–किसी मनुष्य ने–जो 'गवय' शब्द का अर्थ ( गवय ) क्या वस्तु है ? यह नहीं जानता था, पर किसी वनेचर से–जिसे गवय शब्द का अर्थ (गवय) मालूम था, सुना था, कि—'गवय गाय की तरह का एक जंगली पशु होता है'। और जब वन में उसने गौ के सदृश किसी जन्तु ( गवय ) को देखा, तब उसे 'गौ के सदृश गवय होता है' इस वाक्यार्थ का स्मरण हुआ। तदनन्तर उसको 'यह गवय शब्द वाच्य है'–यह उपमिति होती है ।

आप्तपुरुष का उच्चरित वाक्य ही शब्द नामक प्रमाण है ।

यथार्थ ( ठीक २ ) कहने वाला पुरुष आप्त है ।

पदों का समूह 'वाक्य' होता है। जैसे 'गामानय' इत्यादि वाक्य' कहलाते हैं।

जिनमें शक्ति होवे 'पद' कहलाते हैं । और 'इस पद से यह अर्थ समझना चाहिये' यह जो ईश्वर का सङ्केत है, वह शक्ति कहलाता है ।

आकाङ्क्षा योग्यता और संनिधि का ज्ञान-वाक्यार्थ ज्ञान में हेतु है ।

दूसरे पद के नहीं रहने से दूसरे पद में जो शाब्दबोधाऽजनकता है–वही आकाङ्क्षा है ।

अर्थाऽबाधो—योग्यता। पदानामविलम्बेनोच्चारणं-संनिधिः।

तथा च आकाङ्क्षादिरहितं वाक्यमप्रमाणम्। यथा 'गौरश्वः पुरुषो हस्ती'ति न प्रमाणम्–आकाङ्क्षाविरहात्। 'वह्निना सिञ्चे'दिति न प्रमाणं, योग्यताविरहात्। प्रहरे प्रहरेऽसहोच्चारितानि 'गाम्' 'आनये'-त्यादिपदानि न प्रमाणं, सांनिध्याऽभावात्।

वाक्यं द्विविधम्। वैदिकं, लौकिकं च।

वैदिकम्—ईश्वरोक्तत्वात्सर्वमेव प्रमाणम्।

लौकिकं त्वाप्तोक्तं प्रमाणम्, अन्यदप्रमाणम्।

वाक्यार्थज्ञानं शब्दज्ञानम्। तत्करणं शब्दः।

अयथार्थानुभवस्त्रिविधः, संशय-विपर्यय-तर्कभेदात्।

एकस्मिन्धर्मिणि विरुद्धनानाधर्मवैशिष्ट्यावगाहिज्ञानं संशयः। यथा 'स्थाणुर्वा पुरुषो वे'ति।

मिथ्याज्ञानं—विपर्ययः। यथा शुक्तौ 'रजतम्' इति।

व्याप्यारोपेण व्यापकारोपस्तर्कः।

यथा—'यदि वह्निर्न स्यात्तर्हि धूमोऽपि न स्या'दिति।

---

एक पदार्थ में दूसरे पदार्थ का सम्बन्ध रहना ही 'योग्यता' है। पदों का बिना विलम्ब से उच्चारण करना ही 'संनिधि' है।

आकांक्षा योग्यता और संनिधि से रहित जो वाक्य, है वह प्रमाण नहीं होता। जैसे 'गौरश्वः पुरुषो हस्ती' इस तरह का वाक्य प्रमाण नहीं है, क्योंकि इस वाक्य में परस्पर आकांक्षा नहीं है। और 'अग्नि से सींचे' यह वाक्य भी प्रमाण नहीं है, क्योंकि इसमें ( अग्नि में सीचने की ) योग्यता ही नहीं है। और एक २ पहर के बाद उच्चारण किए गए 'गाम्'–'आनय' इत्यादि पद भी प्रमाण नहीं हैं, क्योंकि इनमें 'संनिधि' नहीं है।

वाक्य दो प्रकार का है—वैदिक और लौकिक। वैदिक (वेदोक्त) वाक्य ईश्वर के वाक्य हैं, अतः वे सभी प्रमाण हैं। लौकिक वाक्य तो आप्त पुरुषोच्चरित ही प्रमाण हैं। जो लौकिक वाक्य आप्त पुरुष से उच्चरित नहीं हैं वे प्रमाण नहीं हैं।

वाक्य के अर्थ को समझना ही शब्दज्ञान ( शाब्दबोध ) है। उस शाब्द-बोध का करण शब्द है। अतः शब्द ही शब्दप्रमाण है।

अयथार्थ अनुभव तीन प्रकार का है। संशय, विपर्यय और तर्क। एक धर्मी ( विशेष्य ) में परस्पर विरुद्ध नाना धर्मों का ज्ञान ही 'संशय है। जैसे वृक्षमें—यह 'स्थाणु ( सूखा वृक्ष ) है, या पुरुष है' यह ज्ञान।

मिथ्याज्ञान 'विपर्यय' कहलाता है। जैसे सींप में 'यह चान्दी है' यह ज्ञान।

व्याप्य के आरोप ( झूठे ज्ञान ) से व्यापक का आरोप ( झूठा ज्ञान ) करना 'तर्क' है। जैसे—'यदि अग्नि न होगा, तो धूम भी नहीं होगा'।

स्मृतिरपि द्विविधा । यथार्था, अयथार्था च ]

प्रमाजन्या—यथार्था । अप्रमाजन्या-अयथार्था ।

सर्वेषामनुकूलवेदनीयं—सुखम् ।

प्रतिकूलवेदनीयं—दुःखम् ।

इच्छा—कामः । क्रोधो-द्वेषः । कृतिः-प्रयत्नः ।

विहितकर्मजन्यो— धर्मः । निषिद्धकर्मजन्यस्त्वधर्मः ।

बुद्ध्यादयोऽष्टावात्ममात्रविशेषगुणाः ।

बुद्धीच्छाप्रयत्ना नित्या अनित्याश्च । नित्या ईश्वरस्य । अनित्या जीवस्य

संस्कारस्त्रिविधः । वेगो, भावना, स्थितिस्थापकश्चेति ।

वेगः—पृथिव्यादिचतुष्टयमनोवृत्तिः ।

अनुभवजन्या स्मृतिहेतुर्भावना आत्ममात्रवृत्तिः ।

अन्यथाकृतस्य पुनस्तदवस्थापादकः स्थितिस्थापकः ।

कटादिपृथिवीवृत्तिः । * इति गुणनिरूपणम् *

---

स्मृति दो प्रकार की है, यथार्थ और अयथार्थ ।

जो स्मृति यथार्थ ज्ञान से हो वह यथार्थ है ।

जो अयथार्थ ज्ञान से हो वह अयथार्थ है ।

जो सभी को अनुकूल (प्रिय) मालूम पड़े वह 'सुख' है ।

जो सभी को बुरा लगे वह 'दुःख' है ।

कामना का नाम इच्छा है । क्रोध का नाम द्वेष है ।
कृति का नाम प्रयत्न है ।

श्रुति स्मृति पुराणोक्त विधि से विहित जो कर्म हैं, उनसे उत्पन्न हुए अदृष्ट का नाम धर्म ( पुण्य ) है ।

निषिद्ध कर्म से उत्पन्न अदृष्ट का नाम अधर्म ( पाप ) है ।

बुद्धि, सुख, दुःख, इच्छा, द्वेष, प्रयत्न, धर्म, और अधर्म ये आठ ८ आत्मा के विशेष गुण हैं ।

उनमें बुद्धि, इच्छा और प्रयत्न ये दो प्रकार के हैं, नित्य और अनित्य । ईश्वर की बुद्धि इच्छा और प्रयत्न नित्य हैं । जीव की बुद्धि, इच्छा प्रयत्न अनित्य हैं ।

संस्कार तीन प्रकार का है । वेग, भावना और स्थितिस्थापक । वेग—पृथिवी, जल, वायु और मन इन पाँचों में रहता है । जो अनुभव से उत्पन्न होती है, और स्मरण को जनमाती है—उसका नाम भावना है । वह केवल आत्मा में ही रहती है ।

दूसरी अवस्था में गई हुई ( झुकी हुई व टेढ़ी हुई ) वस्तु को पुनः पूर्वावस्था में लानेवाला जो संस्कार है—वह स्थितिस्थापक कहलाता है । वह चटाई, धनुष आदि में रहता है ।

चलनात्मकं कर्म । ऊर्ध्वदेशसंयोगहेतुरुत्क्षेपणम् । अधोदेशसंयोगहेतुरपक्षेपणम् । शरीरस्य संनिकृष्टसंयोगहेतुराकुञ्चनम् । विप्रकृष्टसंयोगहेतुः-प्रसारणम् । अन्यत्सर्वं-गमनम् ।

नित्यमेकमनेकानुगतं सामान्यम् । द्रव्यगुणकर्मवृत्ति ।

परं—सत्ता । अपरं-द्रव्यत्वादि ।

नित्यद्रव्यवृत्तयो व्यावर्त्तका विशेषाः ।

नित्यसम्बन्धः समवायः । अयुतसिद्धवृत्तिः । ययोर्द्वयोर्मध्ये एकमविनश्यदवस्थमपराश्रितमेवावतिष्ठते तौ-अयुतसिद्धौ ।

यथा अवयवावयविनौ, गुणगुणिनौ, क्रियाक्रियावन्तौ, जातिव्यक्ती, विशेषनित्यद्रव्ये चेति ।

अनादिः सान्तः-प्रागभावः । उत्पत्तेः पूर्वं कार्यस्य ।

सादिरनन्तः प्रध्वंसः । उत्पत्त्यनन्तरं कार्यस्य ।

त्रैकालिकसंसर्गावच्छिन्नप्रतियोगिताकोऽत्यन्ताभावः ।

यथा 'भूतले घटो नास्ती'ति ।

---

चलने आदि क्रिया का नाम कर्म है । ऊर्ध्व देश में संयोग होने का कारण उत्क्षेपण है । अधो देश में संयोग होने का कारण अपक्षेपण है । शरीर के समीप संयोग का हेतु आकुञ्चन ( समेटना ) है । शरीर से दूर संयोग का हेतु प्रसारण (फैलाना) है । इनसे भिन्न कर्म ( जाना ) गमन कहलाता है ।

नित्य हो और एक हो परन्तु अनेक पदार्थों में रहे वह 'सामान्य' कहलाता है । वह सामान्य (जाति) द्रव्य गुण कर्म में रहता है ।

सबसे अधिक देश में रहने वाली जाति है-सत्ता । और द्रव्यत्व आदि जाति-सत्ता से न्यून देश में रहती है ।

नित्य द्रव्यों में रहते हुए जो दूसरों को व्यावृत्त करे वह विशेष है । नित्य सम्बन्ध का नाम समवाय है । समवायसम्बन्ध अयुत सिद्ध पदार्थों में रहता है ।

जिन दो में एक पदार्थ-जब तक वह नष्ट नहीं होता तब तक-दूसरे के विना न रह सके-वे दोनों अयुतसिद्ध हैं । जैसे अवयव और अवयवी । गुण और द्रव्य । क्रिया और द्रव्य । जाति और व्यक्ति । नित्य द्रव्य और विशेष ।

जिसका आदि न हो पर अन्त हो ऐसा अभाव प्रागभाव कहलाता है । जैसे घट आदि कार्यों की उत्पत्ति के पूर्व जो उनका अभाव है, वह प्रागभाव है ।

जिस अभाव का आदि तो हो परन्तु अन्त न हो तो उसका नाम प्रध्वंसाभाव है । जैसे घटआदि कार्यों के उत्पत्ति के बाद का जो अभाव है वह प्रध्वंसाभाव है ।

जिस अभाव की प्रतियोगिता संसर्ग से अवच्छिन्न हो और भूत, भविष्यत् वर्त्तमान इन तीनों काल में रहता हो वह अत्यन्ताभाव है । जैसे 'भूतले घटो नास्ति' ( भूमि पर घड़ा नहीं है ) यह अभाव अत्यन्ताऽभाव है ।

तादात्म्यसम्बन्धावच्छिन्नप्रतियोगिताकोऽन्योन्याभावः ।
यथा 'घटः पटो ने' ति ।
सर्वेषां पदार्थानां यथायथमुक्तेष्वन्तर्भावात्सप्तैव पदार्था इति सिद्धम् ।

काणादन्यायमतयोर्बालव्युत्पत्तिसिद्धये ।
अन्नम्भट्टेन विदुषा रचितस्तर्कसङ्ग्रहः ॥ १ ॥

इति अन्नम्भट्टविरचितस्तर्कसङ्ग्रहः ।

---

जिसकी प्रतियोगिता तादात्म्य सम्बन्ध से अवच्छिन्न हो, वह अन्योन्याभाव कहलाता है । जैसे घट पट नहीं है–यह अभाव अन्योन्याभाव है ।

दर्शन शास्त्रों में कहे हुए सभी–पदार्थों का अन्तर्भाव पूर्वोक्त सात पदार्थों में ही हो जाता है, अतः सात ही पदार्थ हैं यह सिद्ध है ।

काणाद ( वैशेषिक ) और गौतम ( न्याय ) के मत में बालकों के सुख से प्रविष्ट होने के लिए मैं–अन्नंभट्ट नामक पण्डितने यह तर्कसङ्ग्रह बनाया है ॥१॥

इति श्रीगुरुप्रसादशास्त्रिसमभ्यूहिता सरलाख्या तर्कसङ्ग्रहभाषाटीका ।

---

सँस्कृत-भाषा-टीकादि-सँस्कर्त्ता—आचार्य–श्रीसीतारामशास्त्री,
'व्याकरणाचार्यः', 'राजशास्त्री', 'साहित्यरत्नम्' ।
प्रिन्सिपल—सेठश्रीराधाकृष्णपोद्दार-संस्कृत-विद्यालय,
पो०—रामगढ़, ( जयपुर )

अथ

# तर्कसंग्रह-प्रश्नपत्राणि ।

—❁❁❁—

## १६००

१—रूपस्य किं लक्षणम्, तच्च कतिविधम्, कुत्र च कीदृशम् ?।

२—समवायिकारणस्य लक्षणं सोदाहरणमुच्यताम्।

३—संयुक्तसमवेतसमवायसन्निकर्षस्य किमुदाहरणम् ?।

४—केवलव्यतिरेकिणो हेत्वाभासस्य च लक्षणमुदाहरणञ्चोच्यताम्।

५—संस्कारभेदाः सोदाहरणा लेखनीयाः।

## १६०१

१—पार्थिवमिन्द्रियं किं ? किंच तल्लक्षणम् ?।

२—मनसो लक्षणं तत्रत्यपदानां कृत्यञ्च दर्शनीयम्।

३—रूपस्य किं लक्षणमभ्यधायि ? तत्कतिविधम्, कुत्र च कीदृशम् ?।

४—सलक्षणान् सोदाहरणान् कारणभेदान् ब्रूत।

५—केवलव्यतिरेकिणो लिङ्गस्य लक्षणोदाहरणं ब्रूत।

६—व्याप्यत्वासिद्धस्य लक्षणमुदाहरणं, लक्षणसमन्वयश्चोच्यताम्।

## १६०२

१—स्पर्शस्य किं लक्षणम् ? तच्च कतिविधम् ? कुत्र च कीदृशम् ?।

२—प्रत्यक्षज्ञानकारणीभूताः सन्निकर्षाः के ?। कानि च तदुदाहरणानि ?।

३—असिद्धस्य हेत्वाभासस्य भेदान् सोदाहरणान् प्रदर्शयत।

४—संशयस्य लक्षणं सोदाहरणमुच्यताम्।

## १६०३

१—वायोर्लक्षणं तत्रत्यपदकृत्यप्रदर्शनपुरःसरं प्रदर्शयत।

२—द्रवत्वं निरूप्य तत्कतिविधं कुत्र कीदृशञ्चेत्युच्यताम्।

३—रूपत्वसामान्यस्य साक्षात्कारः केनेन्द्रियेण भवति ? तत्र कः सन्निकर्षः ?।

## १६०४

१—तेजसो लक्षणमुक्त्वा तैजसमिन्द्रियं तल्लक्षणं ब्रूत।

२—रूपस्य किं लक्षणम् ? तच्च कतिविधं ? कुत्र कीदृशञ्च ?।

३—गन्धस्य साक्षात्कारः केनेन्द्रियेण भवति ? तत्र कः सन्निकर्षः ?
४—समवायिकारणस्य लक्षणमुदाहरणञ्च ब्रूत ।
५—विरुद्धहेत्वाभावस्य किं लक्षणं ? किं चोदाहरणम् ? ।
६—भावनाख्यसंस्कारस्य लक्षणं ब्रूत ।

१९०५

१—अपां लक्षणं, तद्भेदांश्च प्रदर्शयत ।
२—स्पर्शः कतिविधः ? कुत्र च कीदृशः । किंच तल्लक्षणम् ? ।
३—समवायिकारणस्य लक्षणमुदाहरणञ्चोच्यताम् ।
४—शब्दत्वसाक्षात्कारः केनेन्द्रियेण भवति । कश्च तत्र सन्निकर्षः ? ।
५—सत्प्रतिपक्षहेत्वाभासस्य किं लक्षणं ? किञ्चोदाहरणम् ? ।
६—संशयस्य लक्षणमुदाहरणञ्चोच्यताम् ।

१९०६

१—पृथिव्याः किं लक्षणम् ? पार्थिवमिन्द्रियञ्च किम् ? ।
२—रसः कतिविधः ? कुत्र च कीदृशः ? किञ्च तल्लक्षणम् ? ।
३—स्मृतेर्लक्षणं तत्रत्यपदानां कृत्यञ्चोच्यताम् ।
४—असमवायिकारणस्य लक्षणमुदाहरणञ्चोच्यताम् ।
५—घटरूपस्य साक्षात्कारः केनेन्द्रियेण भवति ? कश्च तत्र सन्निकर्षः ? ।
६—उपाधेर्लक्षणमुदाहरणञ्चोच्यताम् ।

१९०७

१—वायोर्लक्षणं तत्रत्यपदानां कृत्यञ्चोच्यताम् ।
२—द्रव्यः कतिविधः, कुत्र च कीदृशः, किञ्च तल्लक्षणम् ? ।
३—कारणभेदान् सोदाहरणान् प्रदर्शयत ।
४—आश्रयासिद्धस्योदाहरणमुच्यताम् ।
५—संशयस्य किं लक्षणम् ? किञ्चोदाहरणम् ? ।
६—जातेर्लक्षणमुच्यताम् ।

१९०८

१—अपां लक्षणं किं ? ताश्च कतिविधाः ? कश्च तत्र रसः ? ।
२—मनसो लक्षणं तत्रत्यपदानां कृत्यञ्चोच्यताम् ।
३—शब्दत्वसाक्षात्कारः केनेन्द्रियेण भवति ? कश्च तत्र सन्निकर्षः ? ।
४—आकाङ्क्षालक्षणं ब्रूत ।
५—संशयस्य किं लक्षणम् ? ।

१९१५

१—किंलक्षणको वायुरिन्द्रियत्वं वा कस्मिन्वायोः ?।

२—केषां द्रव्याणां विभुत्वं, किं च तदिति ब्रूहि।

३—रूपं किंलक्षणकं, कतिविधं, कुत्र च कीदृशम् ?।

४—के गुणा नवद्रव्यवृत्तयः ?।

५—करणस्य, कारणस्य च किं लक्षणं ? कस्तयोर्भेदः ?।

६—केवलव्यतिरेकिणो लिङ्गस्य लक्षणमुदाहरणञ्चोच्यताम्।

७—संस्कारः कतिविधः ?। कुत्र च कीदृशः ?।

१९१६

१—आकाशस्य किं लक्षणम्, किञ्च तत्र विभुत्वम्।

२—यथार्थानुभवः कतिविधः ? किंच तत्र याथार्थ्यम्।

३—किंलक्षणकः स्पर्शः, कतिविधः कुत्र च कीदृशः ?।

४—असमवायिकारणस्य लक्षणं सोदाहरणं ब्रूत।

५—प्रत्यक्षज्ञानहेतवः सन्निकर्षाः के ?, कानि तेषामुदाहरणानि ?

६—'व्याप्तिविशिष्टपक्षधर्मताज्ञानं परामर्शः' इत्यत्र व्याप्तेः, पक्षधर्मतायाश्च स्वरूपं प्रदर्श्य, अनुमानस्य कतिविधत्वं तदुच्यताम्।

७—वाक्यं कतिविधं, तदर्थज्ञाने च कानि करणानि ?।

१९१७

१—पृथिव्याः किं लक्षणम् ?, कतिविधा च सा ?।

२—रूपस्य लक्षणं प्रतिपदव्याप्तिप्रदर्शनपुरस्सरं व्याख्यायताम्।

३—कारणस्य किं लक्षणम्, कतिविधञ्च तत्।

४—स्वार्थानुमानं परार्थानुमानञ्च उदाहरणद्वारा प्रदर्श्यताम्।

५—लिङ्गं कतिविधम् ?।

६—हेत्वाभासाः के ? कानि च तेषामुदाहरणानि।

१९१८

१—आकाशस्य किं लक्षणम् ?।

२—आत्मा कतिविधः ?।

३—परिमाणस्य किं लक्षणं, कतिवि[ध]ं च तत्।

४—यथार्थानुभवः कतिविधः ?।

५—प्रत्यक्षज्ञानहेतुः संनिकर्षः कतिविधः ?।

६—वाक्यार्थज्ञाने को हेतुः ?।

१९१९

१—तर्कसंग्रह इत्यत्र कः समासः ? ।

२—तेजः कतिविधम् ।

३—स्पर्शस्य किं लक्षणम् ? ।

४—कारणं कतिविधम् ।

५—बुद्धेः किं लक्षणम् ? ।

६—संस्कारः कतिविधः ? ।

७—कर्म कतिविधम् ? ।

१९२०

१—वायोर्लक्षणमवान्तरभेदपुरःसरं ब्रूहि ।

२—किंलक्षणं रूपं, कतिविधं, कुत्र च कीदृशम् ? ।

३—यथार्थानुभवः कतिविधः, किञ्च तत्र याथार्थ्यम् इति सोदाहरणं प्रदर्शय ।

४—लिङ्गं कतिविधं, कानि तेषामुदाहरणानि ।

५—उपाधेर्लक्षणं सोदाहरणं प्रदर्श्यताम् ।

६—उपमानस्य किं फलं ?, कया च प्रणाल्या तद्भवति ।

१९२१

१—किंलक्षणकं रूपं, कतिविधं, कुत्र च कीदृशम् । १२

२—परिमाणस्य लक्षणं प्रतिपदव्यावृत्तिप्रदर्शनपुरस्सरं लेख्यम् । १४

३—इन्द्रियार्थसन्निकर्षाः के, कानि च तेषामुदाहरणानि । १४

४—केवलव्यतिरेकिणो लिङ्गस्य लक्षणमुदाहरणं च वक्तव्यम् । १४

५—संस्कारः कतिविधः कुत्रः च कीदृशस्तद्गोचरत्वं कस्य ? ।

६—कारणात्करणस्य को भेदः ? किं च तल्लक्षणम् । १४

७—अनैकान्तिकहेत्वाभासः कतिविधः, तस्य लक्षणं च किम् ? १६

१९२२

१—रूपस्य लक्षणं सपदकृत्यमुक्त्वा, तत् कतिविधं कुत्र च कीदृशम् ? । कानि च रूपवन्ति द्रव्याणि ? स्पष्टं लिखत ।

२—द्रव्यत्वस्य किंलक्षणम् । तच्च कतिविधम्, कुत्र च कीदृशमिति सोदाहरणंलेख्यम्

३—प्रत्यक्षज्ञाने करणीभूताः सन्निकर्षाः के, कानि च तदुदाहरणानीति स्पष्टं वाच्यम् ।

४—स्वार्थानुमानपरार्थानुमानयोः को भेदः ?

५—सत्प्रतिपक्षस्य किं लक्षणम्, किञ्चोदाहरणमिति साधु लिख ।

६—पक्षधर्मता-परामर्श-सामान्यशब्दानामर्था लेख्याः ।

७—संशय-विपर्यययोः को भेदः ? । सप्तपदार्थमध्ये कुत्राऽनयोरन्तर्भावः ? ।

८—शक्तिः सप्तपदार्थातिरिक्ता नवेति विविच्य, लक्षणस्य लक्षणं सपदकृत्यं लिख ।

## १६२३

१—तेजसो लक्षणं, तद्विभागं च प्रदर्शय। १४
२—परत्वाऽपरत्वयोर्लक्षणं, विभागं च प्रदर्श्य कुत्र कीदृशं वर्तते तत्प्रदर्शय। १४
३—समवायिकारणाऽसमवायिकारणयोर्लक्ष्ये समन्वयः क्रियताम्। १४
४—त्रिविधस्य लिङ्गस्य लक्षणान्युदाहरणानि च सुस्पष्टं लिख। १४
५—विरुद्धस्य, सत्प्रतिपक्षस्य च लक्षणं सोदाहरणं निरूपय। १६
६—वाक्यार्थज्ञाने के हेतवः ? तेषां लक्षणान्युदाहरणानि च स्पष्टीकुरु। १४
७—अयथार्थानुभवस्य किं लक्षणम् ? स च कतिविधः ?। १४
१—आत्मनो लक्षणं वक्तव्यं, विभागश्च प्रदर्शनीयः।
२—स्पर्शलक्षणं तत्तत्पदकृत्यप्रदर्शनपुरस्सरं प्रदर्श्य, तद्भेदान् प्रतिपाद्य, स कुत्र कीदृश इति निरूप्यताम्।
३—यथार्थानुभवस्य लक्षणं तत्पदव्यावृत्तिपुरस्सरं लिखित्वा तद्विभागः प्रदर्शनीयः।
४—अनुमानस्य द्वैविध्यं निरूप्य, अवयवा निरूप्यन्ताम्।
५—असिद्धस्य विभागं प्रदर्श्य, तदुदाहरणानि लिख्यन्ताम्।
१—कर्मस्वरूपं प्रदर्श्य तद्भेदाः प्रदर्श्यन्ताम्।
७—चतुर्विधानामभावानां, लक्षणान्युदाहरणानि च लिख्यन्ताम्।

## १६२५

१—कारणं कतिविधम्, किंच तस्य लक्षणमेतत्सर्वं सविस्तरमुपपाद्यताम्। १४
२—प्रत्यक्षज्ञानहेतुरिन्द्रियार्थसन्निकर्षः कतिविधः ?। १४
३—लिङ्गं कतिविधम् ?। १४
४—हेत्वाभासाः के, कानि च तेषामुदाहरणानि ?। १४
५—वाक्यार्थबोधहेतवः के ?।
६—मनसः किं लक्षणम् ? १४
७—रूपस्य लक्षणं प्रतिपदव्यावृत्तिप्रदर्शनपूर्वकं व्याख्यायताम्। २६

## १६२६

१—अभावः कतिविधः ?।
२—अपां किं लक्षणम्।
३—सावयवद्रव्याणि निरवयवद्रव्याणि च कानि ?।
४—आत्मा कतिविधः ? किं च तस्य लक्षणम् ?
५—अवयवाः के, कानि च तेषामुदाहरणानि ?।
६—अयथार्थानुभवः कतिविधः ?।
७—उपाधेः किं लक्षणम्।

१९२७

१—आत्ममनसी निरूपणीये ।

२—वाक्यस्य पञ्चावयवा निरूपणीयाः ।

३—कतिविधोऽसिद्धस्तस्य लक्षणं लेख्यम् ।

४—वाक्यार्थज्ञाने सोदाहरणा हेतवो निरूपणीयाः ।

१९१८

१—वायुः कतिविधः, किञ्च तस्य लक्षणमेतत्सर्वमुपपाद्यताम् ।

२—संशयः विपर्ययतर्काणां लक्षणानि लिख्यन्ताम् ।

३—यथार्थानुभवस्य किं लक्षणम् ।

४—व्याप्यत्वाऽसिद्धस्य लक्षणं प्रदर्श्यताम् ।

५—स्मृतिः कतिविधेति सविस्तरमुपपाद्यताम् ।

६—लिङ्गं कतिविधमितिसविस्तरं प्रतिपाद्यताम् ।

७—कर्म कतिविधं किञ्च तस्य लक्षणम् ? ।

१९१८

| | |
|---|---|
| १—तेजसः किं लक्षणम् ? कतिविधञ्च तत् । | १० |
| २—स्पर्शः कतिविधः ? किञ्च तस्य लक्षणम् । | १५ |
| ३—परत्वमपरत्वञ्च कतिविधम् ? । | १२ |
| ४—प्रत्यक्षहेतुरिन्द्रियार्थसन्निकर्षः कतिविधः । | १५ |
| ५—हेत्वाभासाः के, कानि च तदुदाहरणानि । | |
| ६—संस्कारः कतिविधः ? । | १६ |
| ७—समवायस्य किं लक्षणम् ? । | १५ |

१९३०

| | |
|---|---|
| १—असमानाधिकरणस्य किं लक्षणम् ? उदाहरणद्वारा तत्प्रदर्श्यताम् । | १० |
| २—प्रत्यक्षस्य किं लक्षणम् ? कतिविधञ्च तत् । | १५ |
| ३—अनुमानं कतिविधम् ? किंच तस्य लक्षणम् ? विशदीकृत्य प्रदर्श्यताम् । | १५ |
| ४—तर्कस्य किं लक्षणम् ? । | १५ |
| ५—वाक्यं कतिविधम् ? । | १५ |
| ६—धर्माऽधर्मयोर्लक्षणमभिधीयताम् । | १५ |
| ७—आत्ममात्रविशेषगुणाः के ? । | १५ |

## १९३१

१—संख्यायाः, परिमाणस्य च लक्षणं विभागश्च सविस्तरमुपपाद्यताम् । १५
२—केवलान्वयिनो लक्षणं सोदाहरणमभिधेयम् । १५
३—पक्ष-सपक्ष-विपक्षाणां कानि लक्षणानि ? । १५
४—स्वरूपाऽसिद्धहेत्वाभासस्य, बाधहेत्वाभासस्य च किमुदाहरणम् ? । १५
५—उत्क्षेपणापक्षेपणाकुञ्चनप्रसारणानां लक्षणानि प्रदर्श्यन्ताम् । १५
६—अथ, तत्सिद्धयोः किं लक्षणम् ? । १५
७—प्रागभावप्रध्वंसाभावात्यन्ताभावान्योन्याभावानां लक्षणानि प्रदर्श्यन्ताम् । १५

## १९३२

१—द्रव्यस्य किं लक्षणम् ? अन्धकारस्य तल्लक्षणाक्रान्तत्वं वर्तते न वा ?, वर्तते चेत्कथं नवैव द्रव्याणि, न वर्तते चेत्कुत्राऽन्तर्भावः ? इति स्पष्टं वाच्यम् । २०
२—स्पर्शस्य लक्षणं सपदकृत्यमुक्त्वा, स्पर्शः कतिविधः, कुत्र च कीदृशः, कानि च स्पर्शवन्ति द्रव्याणीति स्पष्टं लिखत १५
३—प्रत्यक्षज्ञानहेतुरिन्द्रियार्थसन्निकर्षः कतिविधः, कानि च तेषामुदाहरणानि १५
४—व्यतिरेकिणो लक्षणं सोदाहरणं प्रतिपाद्यताम् । १०
५—साधारणाऽसाधारणानुपसंहारिणां सोदाहरणानि लक्षणानि प्रदर्शनीयानि १५
६—विशेषस्य, समवायस्य च किं लक्षणम्, कानि च नित्यद्रव्याणि ? १५
७—सामान्यस्य किं लक्षणम् ? कतिविधं च तत् ? १०

## १९३३

१—कर्मणः किं लक्षणम् । कतिविधं च तत् । के च ते भेदाः ? १५
२—रूपस्य लक्षणमुक्त्वा तत्कतिविधम्, कुत्र च कीदृशम्, कानि च रूपवन्ति द्रव्याणि इति स्पष्टमभिधीयताम् । ३५
३—परत्वस्य, अपरत्वस्य च लक्षणं प्रतिपाद्य, कार्यकारणानां लक्षणानि प्रतिपादयत । १५
४—अन्वयव्यतिरेकिणो लक्षणं सोदाहरणं प्रतिपाद्यताम् । १५
५—विरुद्ध-सत्प्रतिपक्ष-स्वरूपासिद्ध-बाधितानां सोदाहरणानि लक्षणानि प्रदर्शनीयानि । १५
६—वाक्यार्थज्ञाने हेतवः के ? । तेषां स्वरूपं च किम् ? १५
७—ध्वंस-प्रागभावयोः किं लक्षणम् ? १०

१९३४

१—पृथिव्यादीनां नवानां द्रव्याणां प्रत्येकं लक्षणं मूलकृताभिहितं-प्रदर्शनीयम् । २०

२—अयथार्थानुभवो. यथार्थानुभवश्च कतिविधः ? के च तयोर्लक्षणे ? ।१०

३—प्रसारणाकुञ्चनाख्ययोः कर्मणोर्लक्षणे अभिधीयेताम् । १०

४—जातिः कतिविधा ? सा कुत्र वर्त्तते ? किं च तस्या लक्षणम् ? । १०

५—विशेषपदार्थः कुत्र वर्त्तते ? तस्य लक्षणमभिधाय विशदीक्रियताम् ।१०

६—येषां पदार्थानां समवायसम्बन्धः सम्भवति ते पदार्था निर्दिश्यन्ताम् ।१०

७—अन्योन्याऽभावात्यन्ताऽभावयोः सोदाहरणे लक्षणे निरूपणीये । १०

१९३५

१—पदार्थाः कति कति च पदार्थानामवान्तरभेदाः ।

२—समवायिकारणाऽसमवायिकारणनिमित्तकारणानां लक्षणानि प्रदर्शनीयानि। घटस्य, घटरूपस्य च किं समवायिकारणम् , के चाऽसमवायिकारण-निमित्तकारणे ? ।

३—परत्व-अपरत्व-द्रवत्व-शब्द संस्काराणां कानि लक्षणानि ।

४—सव्यभिचार-सत्प्रतिपक्ष-बाधितानां लक्षणानि सोदाहरणं लेख्यानि । परन्तु सव्यभिचारस्योदाहरणं मनसापि परिकल्पनीयम् । १८

५—जातेः किं लक्षणम् ? । त्रिषु द्रव्यगुणकर्मसु का जातिर्वर्त्तते ? । का वा द्रव्यसामान्ये वर्त्तते ? ।

६—पृथिवीगन्धयोः, घटघटत्वयोः, परमाणुविशेषपदार्थयोश्च कः सम्बन्धः ? । स सम्बन्धोऽन्यत्र वर्त्तते न वा ? । वर्त्तते चेत्कुत्र ? । १८

७—ध्वंसप्रागभावयोः सोदाहरणे लक्षणे निरूपणीये । ११

१९३६

१—कारणं कतिविधमिति निर्दिश्य प्रत्येकस्य लक्षणं सोदाहरणं ब्रूहि । १३

२—रूपस्य किं लक्षणं के च भेदाः ? कस्मिन् द्रव्ये कीदृशं रूपं वर्त्तते ? १३

३—(क) किं नाम स्वार्थानुमानम् ? तेन च परार्थानुमानस्य को भेदः ? १०
(ख) त्रिविधस्य लिङ्गस्य सोदाहरणं लक्षणं लेख्यम् । १२

४—वाक्यस्य किं लक्षणम् ? । वाक्यं कतिविधम् ?
वाक्यार्थज्ञाने कानि करणानि ? १३

५—हेत्वाभासः कः, कतिविधश्च सः ? ।
असिद्धस्य सोदाहरणान् भेदान् प्रदर्शय । १३

६—गुणानां कियन्तो भेदाः ? के च ते ? । जीवात्मनि के गुणा वर्त्तन्ते ? । १३

७—शब्दस्य, अभावस्य च साक्षात्कारे कः सन्निकर्षः ?
तादृशः साक्षात्कारः कया प्रक्रियया सम्भवति ? ।

१९३८

१—कर्मणः किं लक्षणम्। कर्मणः कियन्तो भेदाः। के च ते। कानि च तेषां लक्षणानि। केषु द्रव्येषु कर्म वर्त्तते ?। १५

२—रूपस्य किं लक्षणम्। रूपं कतिविधम्। के च ते भेदाः। कस्मिन् द्रव्ये कीदृशं रूपं वर्त्तते। कस्मिन् द्रव्ये रूपं न वर्त्तते। पृथिव्यां रूपं नित्यमनित्यं वा ?। १५

३—(क) प्रत्यक्षज्ञानहेतुरिन्द्रियार्थसन्निकर्षः कतिविधः ? के च ते भेदाः ? कानि च तेषामुदाहरणानि ?। १०

(ख) एवं प्रत्यक्षज्ञानहेतुरिन्द्रियार्थसन्निकर्ष इत्यस्याः पङ्क्तेराशयो हिन्दीभाषया वक्तव्यः। १०

४—असिद्धभेदाः सोदाहरणाः प्रदर्शनीयाः। उपाधेः किं लक्षणम्। साध्य-व्यापकत्वं किम् ?। साधनाव्यापकत्वं च किम् ?। ५१

५—(क) अनुपसंहारिणः किं लक्षणम्। तस्य किमुदाहरणम् ?। ५

(ख) शब्दो नित्यः कृतकत्वादित्यत्र को हेत्वाभासः। तस्य किं लक्षणम्। हिन्दीभाषया लक्षणसमन्वयः कार्यः। १०

६—(क) शब्द-वाक्य-पदानां कानि लक्षणानि। आप्तस्य किं लक्षणम्। वाक्यं कतिविधम्। के च ते भेदाः ?।

(ख) आत्मविशेषगुणाः कति। के च ते। तत्र के नित्याः अनित्याश्च। नित्याः कुत्र वर्त्तन्ते। अनित्याः कुत्र वर्त्तन्ते ?। १०

---

मुद्रक—पं० बैकुण्ठनाथ भार्गव, आनन्दसागर प्रेस, गायघाट, बनारस १.